**४–समानी व आकूतिः समाना हृदयानि वः ।**
**समानमस्तु वो मनो यथा वः–'सुसहासति' ॥**

—ऋक्संहिता १०।१६१ अन्तिमसूक्त ।

उक्त मन्त्र–चतुष्टयी के–**'संसममिद्युवसे'**० इत्यादि प्रथम-मन्त्र के द्वारा ऋषि ने उन माङ्गलिक **'अग्निदेव'** का ही संस्मरण किया है, जिन के **स्वायम्भुव ब्रह्माग्नि, सौर देवाग्नि, पार्थिव–भूताग्नि,** इन तीन महिमामय विवर्त्तों से ही सप्तलोकात्मक-त्रैलोक्य-त्रिलोकीरूप महान् प्राकृत-विश्व का विराट् स्वरूप व्यवस्थित है, एवं जो कि अग्निदेव अपने न्योकसखा * सोम के सम्बन्ध से अग्नीषोमात्मक यज्ञ के प्रवर्त्तक बनते हुए इसी यज्ञ के द्वारा यच्चयावत् इष्टों, कामनाओं के पूरक ÷ हैं। इसी कामवर्षण के कारण जो अग्निदेव **'वृषन्'** ( **कामवर्षक, इष्टकामधुक्**) अभिधा से प्रसिद्ध हैं। सम्पूर्ण लोकों के अधिपति होने से ही जो अग्निदेव **'अर्य्य'** नाम से प्रसिद्ध हैं। **'इड़ा'** नाम से प्रसिद्धा महिमापृथिवीरूपा उत्तरावेदि में आन्तरिक्ष्य दाह्य सोम की आहुति से प्रचण्डरूप से प्रज्ज्वलित हो पड़ने वाले इन्हीं अग्निदेव के कारण सम्पूर्ण प्राकृतिक भूत अपनी संश्लिष्टलक्षणा, सम्मिश्रणलक्षणा **'यागात्मिका'** सृष्टि के रूप में परिणत हो रहे हैं। अतएव सम्पूर्ण भौतिक जगत् **'अग्नीषोमात्मक'** ही कहलाया है, जैसा कि–**'अग्नी-षामात्मकं जगत्'** इत्यादि बृहज्जाबालश्रुति से प्रमाणित है। ये ही अग्नि तत्प्रतीकभूत हमारे इस पावन भारतराष्ट्र के भाग्यविधाता हैं। **'अग्नेर्महाँ असि ब्राह्मण भारतेति'** इत्यादि श्रुति के अनुसार लोकाधिष्ठाता ये ही **'भारत अग्नि'** हमारे इस **'आर्य्यावर्त्त'** नामक पवित्रतम-धन्यतम-यशस्यतम-**'भारतवर्ष'** की **'भारत'** अभिधा के सर्वाधार प्रमाणित हो रहे हैं। ऋग्वेद के द्रष्टा महर्षियोंने–**'अग्निमीळे पुरोहितम्'** इत्यादि उपक्रमात्मक मन्त्र ( १ मण्डल, १ सूक्त, १ मन्त्र) से आरम्भ कर **'सूर्य्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वकल्पयत्'** इत्यादि उपसंहारात्मक मन्त्र (१० मण्डल, १६० सूक्त, ३ मन्त्र ) पर्य्यन्त सम्पूर्ण ऋग्वेद में महामहिमशाली, सोमगर्भित सर्वमूर्त्ति इन अग्निदेव की ही ज्ञानविज्ञानात्मिका महिमा का यशोगान किया है। इत्थंभूत सृष्टिविज्ञान के मूलाधाररूप उसी अग्निदेव का सर्वान्त में महर्षि ने 'संसमिद्युवसे०' इत्यादि मन्त्र से महान् माङ्गलिक संस्मरण करते हुए तत्–साक्षी में इसी भारताग्नि के प्रतीकभूत भारतराष्ट्र के आर्य्य मानवश्रेष्ठ के लिए **'आचारात्मक'** जो माङ्गलिक उद्बोधन प्रदान किया है, सूक्त के–**'सङ्गच्छध्वम्०'** इत्यादि शेष तीनों मन्त्रों से उसी **'राष्ट्रीय आचार'** का माङ्गलिक उद्घोष हुआ है, जिस का **राष्ट्रभाषा** में वर्त्तमान **राष्ट्रमानव** के लिए इत्थंरूपेणैव समन्वय समीचीन होगा कि—

---

***–अग्निर्जागार तमृचः कामयन्ते, अग्निर्जागार तमु सामानि यन्ति ।**
**अग्निर्जागार तमयं सोम आह तवाहमस्मि सख्ये न्योकाः ॥**

—ऋक्सं० ५।४४।१५।

**÷–सह यज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः ।**
**अनेन प्रसविष्यध्वमेषवोऽस्त्विष्टकामधुक् ॥**

—गीता

(१)–हमारे राष्ट्र का–'**गन्तव्यपथ**' एक हो ! (सङ्गच्छध्वम् !)।

(२)–हमारे राष्ट्र की–'**भाषा**' एक हो ! (संवदध्वम् !)।

(३)–हमारे राष्ट्र के–'**विचार**' एक हों ! (सं वो मनांसि जानताम् !)।

(४)–हमारे राष्ट्र की–'**मननशैली**' एक हो ! (समानो मन्त्रः !)।

(५)–हमारे राष्ट्र की–'**विधानसमिति**' एक हो ! (समितिः समानी !)।

(६)–हमारे राष्ट्र के–'**मनोभाव**' एक हों ! (समानं मनः !)।

(७)–हमारे राष्ट्र की–'**प्रज्ञा**' एक हो ! (सह चित्तमेषाम् !)।

(८)–हमारे राष्ट्र की '**गुप्तमन्त्रणा**' एक हो ! (समानं मन्त्रमभिमन्त्रये वः !)।

(९)–हमारे राष्ट्र के '**आभ्यन्तर संकल्प**' एक हों ! (समानी व आकूतिः !)।

(१०)-हमारे राष्ट्र का '**केन्द्रबिन्दु**' एक हो ! (समाना हृदयानि वः !)।

(११)-हमारे राष्ट्र का '**अन्तर्जगत्**' अभिन्न हो ! (समानमस्तु वो मनः !)।

**श्वेतक्रान्तिमूला** उक्ता 'एकादशासूत्री' की '**राष्ट्रीय-घोषणा**' के माध्यम से ही हम सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र **भारतराष्ट्र** की प्राणप्रतिष्ठा करते हुए, सम्पूर्ण **राष्ट्रीय-मानवों** के लिए उन की मनःशरीरनिबन्धना **योग-क्षेमात्मिका 'हविः'** ( अन्न-वस्त्र) की **समानरूप** से ही व्यवस्था करते हुए आत्ममूलक-समदर्शनमूलक उस-'**साम्यवाद**' पथ के ही पथिक बने रहें, जिस आत्मसाम्य के महिमामय विशाल प्राङ्गण में विभिन्न प्रकृति-सिद्ध विभिन्न गुणकर्म्मात्मक–'**स्वधर्म्म**'-लक्षण विभिन्न भी प्राकृतिक कर्त्तव्य-कर्म्म निर्विरोध समन्वित हैं। समान–**हविःप्रदान** से सम्बन्ध रखने वाले इसी '**सहास्तित्त्व**'-रूप माङ्गलिक–विधान का सर्वान्त में प्रचण्ड उद्घोष करते हुए ही महर्षि ने कहा है—

## 'समानेन वो हविषा जुहोमि–यथा वः सुसुहासति'

सर्वान्ते च भारतराष्ट्र की इसी '**मङ्गल-कामना**' के साथ '**दिग्देशकालस्वरूपमीमांसा**'–नुगत यह बालोपलालन तत्पाशमुक्ति-कामनयैव उपरत हो रहा है कि—

**दातारो नोऽभिवर्द्धन्ताम् ! वेदाः सन्ततिरेव च !**
**श्रद्धा च नो मा व्यगमत् ! बहुदेयं च नो ऽस्तु !**
**अन्नञ्च नो बहु भवेत् ! अतिथींश्च लभेमहि !**
**याचितारश्च नः सन्तु ! मा च याचिष्म कञ्चन !**

अर्थात्–हमारे राष्ट्र में 'दाता' मानवों की अभिवृद्धि हो !
हमारे राष्ट्र में 'वेदतत्त्व', एवं तदनुगता 'सुसन्तति' अभिव्यक्त हो !
हमारे राष्ट्रीय-जनमानस से 'श्रद्धा' कभी पलायित न हो !
हमारे राष्ट्रीय कोश में दान के लिए 'प्रभूतसम्पत्ति' सुरक्षित रहे !
हमारे राष्ट्र में प्रचुरमात्रा में 'अन्नसम्पत्ति' सुरक्षित रहे !
हमारा राष्ट्र सदा सम्मानित 'अतिथि' प्राप्त करता रहे !
हमारे राष्ट्र से सभी इतर राष्ट्र सदा 'मांगते' ही रहें !

किन्तु

हमारा भारतराष्ट्र कदापि किसी से भी कुछ भी याञ्चा-अभिलाषा न करे !

---

आ ब्रह्मन् ! ब्राह्मणो ब्रह्मवर्चसी जायताम् !
आ राष्ट्रे राजन्यः शूर इषव्योऽतिव्याधी महारथो जायताम् ।
दोग्ध्री धेनुः, वोढानड्वान्, आशुः सप्तिः, पुरंधिर्योषा, जिष्णू रथेष्ठाः !
सभेयो युवाऽस्य यजमानस्य वीरो जायताम् !
निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु !
फलवत्यो न ओषधयः पच्यन्ताम् !
योगक्षेमो नः कल्पताम् !

अग्निर्जागार तमृचः कामयन्ते
अग्निर्जागार तमु सामानि यन्ति ॥
अग्निर्जागार तमयं सोम आह—
तवाहमस्मि सख्ये न्योकाः ॥
एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः ।
स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां 'सर्वमानवाः ॥
सर्वे भवन्तु सुखिनः ! सर्वे सन्तु निरामयाः !
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु ! मा कश्चिद् दुःखभाग्भवेत् !
स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः, स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः ।
स्वस्तिनस्तार्क्ष्योऽरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥
ओं शान्तिः ! शान्तिः ! ! शान्तिः ! ! !

# दिग्देशकालानुबन्धी-आचारात्मक
## तृतीयप्रकरण उपरत

—३—

## उपरता चेयं दिग्देशकालस्वरूपमीमांसा—

( ककारविभागात्मिका )

चतुर्थखण्डानुगता--प्रथमस्तम्भात्मिका ( १ )

( पूर्वक्रमानुगतस्तु--एकादशस्तम्भः ( ११ )

प्रीयतामनया परमकालदेवोऽनन्तः परमाकाशलक्षणः

ओं—शमित्येतत्

श्रीः

खण्डचतुष्टयात्मक

# 'भारतीय हिन्दू-मानव, और उस की भावुकता'

नामक

उद्बोधनात्मक सामयिक-निबन्धान्तर्गत

## *'दिग्देशकालस्वरूपमीमांसात्मक'*

'क' कारविभागात्मक–११ स्तम्भात्मक

## चतुर्थखण्ड

उपरत

